# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान-राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत: अखिलभारतीय तथा विशेषत: राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली



*प्रधान सम्पादक*

फतहसिंह, एम. ए., डी. लिट्.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर


ग्रन्थाङ्क ९३

# राठौड वंश री विगत

एवं

# राठौडां री वंशावली


प्रकाशक

राजस्थान-राज्याज्ञानुसार

निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

१९६८ ई०

वि० सं० २०२४ भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८८९

# प्रधान सम्पादक का वक्तव्य

प्रस्तुत संग्रह में राठौड़-वंश से संबंधित 'राठौड़ वंश री विगत' के साथ 'राठौड़ां री वंशावली' का कुछ प्रारंभिक अंश दिया जा रहा है। श्री मुनि जिनविजयजी ने प्रथम को एक प्रति के आधार पर ही सन् १९५२ में मुद्रित करा दिया था और दूसरी को, तीन प्रतियों से मिलान करके, सन् १९५९ में मुद्रित करवाना प्रारंभ कर दिया था, परन्तु अभी तक इनका प्रकाशन नहीं हो पाया था। अच्छा तो यही होता कि श्री मुनिजी ही इसकी भूमिका लिखते, परन्तु बहुत प्रयत्न करने पर भी, उनकी अत्यधिक व्यस्तता के कारण, मुझे उनका बहुमूल्य समय इस कार्य के लिए नहीं मिल सका। साथ ही ग्रंथ के प्रकाशन कार्य को मैं और अधिक विलंबित नहीं करना चाहता था। इसलिए मैंने स्वयं ही इस ग्रंथ की भूमिका लिखना प्रारंभ किया।

भूमिका लिखते हुए, सर्वप्रथम मेरी दृष्टि राठौरों की उत्पत्ति पर गई। बचपन से ही सुन रखा था कि राठौरों के आदिपुरुष को उसके पिता की 'राठ' फाड़ कर निकाला गया था और इसीलिए उसका तथा उसके वंश का नाम राठौर पड़ा। यही कथा 'राठौड़ वंश री विगत' तथा 'राठौड़ां री वंशावली' में प्राप्त हुई और इसी का उल्लेख 'राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान' में संगृहीत अन्य वंशावलियों में है। मैंने सदा ही इस कथा को सर्वथा कपोलकल्पित समझा है, परन्तु इस ग्रंथ की भूमिका लिखते हुए जो छानबीन करनी पड़ी उसके परिणाम-स्वरूप कुछ ऐसे तथ्य सामने आये जिनसे इस कथा का आधार ऋग्वेदीय तो सिद्ध हुआ ही, परन्तु साथ ही इसका संबंध एक ऐसी राष्ट्र-परंपरा से जुड़ा प्रतीत हुआ जो ऋग्वेद से लेकर, किसी न किसी रूप में, अब तक वर्तमान कही जा सकती है। इसके अनुसार, संभवतः प्रारंभ में राठौर किसी जाति-विशेष का नाम न था, अपितु जो भी अपने को उक्त राष्ट्र-परंपरा से संबंधित मानते थे वे राठौर या राठोड़ कहलाने में गर्व का अनुभव करते थे।

राजस्थानीय इतिहास की दृष्टि से ये दोनों ग्रंथ महत्त्व के हैं। मारवाड़ में राठौरों का प्रारंभ सीहाजी की तीर्थयात्रा से प्रारंभ होता है और प्रथम पुस्तक में सं० १७८२ तक का वृत्तान्त है एवं दूसरी पुस्तक में लगभग सौ वर्ष आगे का है। इस दृष्टि से दोनों का तुलनात्मक अध्ययन महत्त्वपूर्ण होता, परन्तु

उसके लिए दूसरे भाग के प्रकाशन की प्रतीक्षा करनी पड़ेगी, क्योंकि प्रस्तुत भाग में, यद्यपि प्रथम पुस्तक पूरी हो चुकी है, परन्तु दूसरी पुस्तक में अभी कन्नौज से सीहाजी के मारवाड़ आने का वृत्तान्त प्रारंभ ही हो पाया है। ऐसी स्थिति में दूसरे भाग की भूमिका में ही उक्त तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करने का निश्चय करके, प्रस्तुत भाग को प्रकाशित किया जा रहा है।

अन्त में श्रद्धेय श्री मुनि जिनविजयजी को मैं हार्दिक धन्यवाद अर्पित करता हूँ। उन्हीं के परिश्रम का फल इस भाग में प्रस्तुत किया जा रहा है। पुस्तक के विलंबित प्रकाशन के लिए मुझे हार्दिक दुःख है।

वसन्त पञ्चमी, सं० २०२४ — फतहसिंह
जोधपुर

# भूमिका

## राठौर वंश की उत्पत्ति

राठौरों की नस्ल, वंश, गोत्र, धर्म आदि के विषय में भिन्न-भिन्न मत हैं। कर्नल टाड[1] ने, राठौरों का गौतम गोत्र देखकर उन्हें बौद्ध मतावलम्बी सिथियन वंश का माना है, परन्तु स्वर्गीय गौरीशंकर[2] हीराचन्द ओझा, राठौरों को शुद्ध आर्य मानते हुए कहते हैं कि "उनका मूल राज्य दक्षिण में था जहाँ से गुजरात, काठियावाड़, राजपूताना, मालवा, मध्यप्रदेश, गया, बदायूं आदि में उनके स्वतन्त्र या परतन्त्र राज्य स्थापित हुए।" राजस्थान प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान में संगृहीत १७८०० तथा ३४५४७ संख्या की वंशावलियों में भी उनकी उत्पत्ति दक्षिण के कोंकण में हुई मानी गई है और वहाँ से गढ़ कल्याणी, कर्णाट तथा कन्नौज में उनका जाना बतलाया गया है। राठोड़ां री वंशावली में भी राठौरों की कर्णाट तथा कनवज में राजधानियां[3] बतलायी गई हैं परन्तु उनकी उत्पत्ति[4] गढ़ कल्याणी से हुई मानी गई है। राठौड़ वंशरी विगत[5] के अनुसार राठौरों की उत्पत्ति चन्द्रकला नगरी के राजा से हुई थी। पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ ने[6] राष्ट्रकूटों को ही राठौर माना है और उन्हें उत्तर भारत से दक्षिण को जाने वाला बतलाया है, परन्तु श्री सी. वी. वैद्य[7] उनको दक्षिणी आर्य मानते हैं और इसी मत को डा० अलतेकर[8] ने स्वीकार किया है। बर्नेल[9] के अनुसार दक्षिण के रेड्डी और राष्ट्रकूट अथवा राठौर एक ही वंश के है और वे अनार्य (द्राविड) हैं। उत्तर भारत में ही सभी राठौर गौतम गोत्र के नहीं हैं; उदाहरण के लिए उत्तर-प्रदेश के अधिकांश राठौर कश्यप-गोत्रीय हैं और राजस्थान में भी वे टाड के अनुसार कश्यप ऋषि की दैत्यवंशीय पत्नी से

---

१. एनलस एन्ड एन्टीक्विटीज ऑफ राजस्थान (१९५७)।
२. राजपूताने का इतिहास, जिल्द ४ भाग १ (१९३८ पृ० ८४)
३. पृ० १६।
४. पृ० १२।
५. पृ० १।
६. राष्ट्रकूटों (राठोड़ों का इतिहास) (१९३४), पृ० ६, ७।
७. हिस्ट्री ऑफ मिडिवल इंडिया, भाग २, पृ० ३२३।
८. दी राष्ट्रकूटाज् एन्ड देयर टाइम्स (१९३४), पृ० १ से २९ तक।
९. साउथ इंडियन पेलियोग्राफी पृ० १०; इंपीरियल गजेटीयर १८; पृ० १९१।

उत्पन्न[१] माने गये हैं। दक्षिण भारत के एक शिलालेख[२] में भी 'रट्ट' वंश को दैत्यों का ही माना गया है। इसके विपरीत, दक्षिण के राष्ट्रकूटों को उनके शिलालेखों में चंद्रवंशी अथवा यदुवंशी माना गया है; अतः पं० ओझा के अनुसार "इन प्रमाणों के बल पर तो यही मानना पड़ेगा कि राठौड़ चंद्रवंशी हैं, परन्तु राजपूताना के वर्तमान राठौड़ अपने को सूर्यवंशी ही मानते हैं।"[३] परन्तु प्रभासपाटन से उपलब्ध १३८५ ई० के शिलालेख[४] के अनुसार 'राष्ट्रोड' वंश को सूर्य-चंद्र से पृथक् एक तीसरा ही वंश माना गया है। दक्षिण भारत में प्राप्त कई संस्कृत शिलालेखों[५] में राष्ट्र अथवा राष्ट्रकूटवंश का जन्मदाता 'रट्ट' यदुवंशी' था।

## राष्ट्र और राठौर

राठौरों के संबंध में व्यक्त हुए इन सभी मतों में जो एक बात सर्वत्र स्वीकृत हुई है वह है उनका राठ, रट्ट, रट्ठ, रट्टि, रस्टि, लट्ट, लाट आदि शब्दों से संबंध। ये सभी शब्द निस्सदेह संस्कृत राष्ट्र के रूपांतर मात्र हैं और राठौरों के वंश को कभी-कभी स्पष्टतः राष्ट्रवंश[६] भी कहा जाता है। राठोडांरी वंशावली के अनुसार एक सूर्यवंशी राजा की 'राठ' फाड़कर जो शिशु सांमरादेवी ने निकाला उसी का नाम राष्टेसर हुआ और उसी से राठौरवंश की उत्पत्ति हुई:—

"तरै सांमरांदेवी राजारी देही कनै आई। राठो फाडि नै टाबर काढ़ि नै उरो लीनो।.........तिण वालकरो नांम राष्टेस्वर दीनो।......राष्टेस्वर राजारो केड राठोड कहोजसी। राठो फाडिनैकाषर्च तरै राठोड नांम दीधो, तिणथी राठोड कहांणा।......राष्टेस्वर राजाथी राठोड वंसरी थापना हुई।"

इसी ग्रंथ के पद्य भाग में (जो संभवतः गद्य भाग से प्राचीन है) इसी वंश

---

१. ऊ. उ. पृ० ७४।

२. रट्टनृपदितिजकुलसंघट्टद्विनघपट्ट (एपिग्राफिका इं० जि० ५, पृ. १६)

३. जोधपुर राज्य का इतिहास, पृ० ८३।

४. वंशौ प्रसिद्धौ हि यथा रवीन्द्वोः राष्ट्रोडवंशस्तु तथा तृतीयः।
(नागरी प्रचारिणी पत्रिका, भाग ४, पृ० ३४७)

५. मुक्तामणीनां गण इव यदुवंशो दुग्धसिन्धूयमाने......
तद्व राजा जगति सात्यकिवर्गभाज......रट्ट। तमनु च
सुतराटनाम्ना भुवि विदितोऽजनि राष्ट्रकूटवंशः।
(एपिग्राफिका इंडिका जि० ५, १९२-९३)
तु०क० वही जि० १२, पृ० २६४; जार्नल आव दि बॉंबे ब्रांच ऑव एशियाटिक सोसायटी, जि० १८, पृ० २५७।

६. श्रीमत् राष्ट्रवंशे नृपवरयशोराज्ञसिद्धार्थाभिधानः (राठोडांरी वंशावली, पृ० १७)

को 'राष्ट्र' वंश कहा गया है। अतः इसमें कोई संदेह नहीं कि संस्कृत राष्ट्र शब्द ही उक्त उद्धरण में 'राठ' बनकर राठौर-वंश के उद्भव का कारण बना।

एक जैन-परम्परा के अनुसार, राष्ट्र शब्द का प्राकृत रूप 'रहट' भी होता था जिसका अर्थ होता था 'इंद्र की रीढ की हड्डी और उसी के सम्बन्ध से युवनाश्वपुत्र[1] राठौर हुआ। यही युवनाश्व उच्चारण तथा लिपि के भेद से मारवाड़ी में जवनसत हो गया और राठौड़वंश री विगत के अनुसार इसी जवनसत की 'राठ' फाड़कर जो शिशु निकला वही प्रथम राठौर था और उसका नाम था मान्धाता[2]। राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान में संगृहीत अन्य कई वंशावलियों[3] में इस मांधाता का जनक जुवनास निस्संदेह उसी युवनाश्व का रूपान्तर है। राठोड़ां री वंशावली[4] में यह नाम अतिविकृत होकर जलमेसर अथवा झलमलेसर मिलता है, परन्तु अधिकांश प्रतियों में जैन-परम्परा द्वारा स्वीकृत युवनाश्व नाम ही मिलता है।

## यौवनाश्व मांधाता

उक्त युवनाश्व के पुत्र मांधाता की तुलना ऋग्वेद के यौवनाश्व मांधाता[5] से भी की जा सकती है। युवन् और अश्व शब्द ऋग्वेद में इन्द्र के लिए प्रायः प्रयुक्त होते हैं और राठौर मांधाता के जन्म तथा पालन से भी इंद्र का सम्बन्ध माना जाता है। इसके अतिरिक्त ऋग्वेद के एक इंद्र-सूक्त (४, १८, २) में कोई गर्भस्थित शिशु उक्त राठौर मांधाता की भांति ही 'तिरछे पार्श्व' (तिरश्चता पार्श्वात्) भाग से ही पैदा होना चाहता है और ऋ० वे० १०, १३४,७ में युवनाश्वपुत्र मांधाता अपिकक्षों (मेरुदण्ड के विभिन्न पर्वों) के पक्षभागों द्वारा सारा 'अभिसमारंभ' (चतुर्दिक् प्रसार कार्य) करने वाला बताया गया है। संभवतः 'अपिकक्ष' शब्द के लिये राष्ट्र शब्द भी प्रयुक्त होता था, इसीलिये ऊपर निर्दिष्ट जैनपरंपरा में राष्ट्र शब्द 'रहट' होकर 'इंद्र की रीढ़ की हड्डी' का बोधक हो गया और उसी से 'राठ' शब्द की परम्परा राठौर वंशावलियों में आ गई तथा राठौरों के वंश को संस्कृत में 'राष्ट्र' तथा प्राकृतादि में 'राठ, रट्ट

---

१. डा. गौरीशंकर हीराचन्द ओझा, 'जोधपुर राज्य का इतिहास' पृ० ८३।
२. राठोड़ वंश री विगत पृ० १।
३. ग्रंथांक सं० २०१३०, १७८००, ३४५४७, इत्यादि।
४. पृ० १२-१४।
५. ऋ० १०, १३४ का ऋषि।

आदि कहने लगे । राठौर-वंश से संबंधित 'द्विराज' प्रणाली की स्मृति भी सम्भवतः इन्द्र के 'द्विताराष्ट्र' (ऋ० ४, ४२, १) पर आधारित है ।

भागवत में पुराण[1] के नवम स्कंध में भी एक राजा युवनाश्व से मांधाता के जन्म की कथा आती है । युवनाश्व निसंतान अपनी सो पत्नियों के सहित दुःखी था; वह वन में चला गया जहाँ ऋषियों ने 'ऐन्द्री इष्टि' की । यज्ञगृह में प्रवेश करके, तृषित राजा ने यज्ञकलश का 'मंत्रजल' पी लिया । इसके फलस्वरूप युवनाश्व ने गर्भधारण किया और कालान्तर में उसकी दक्षिण कुक्षि फाड़ कर जो बच्चा निकाला गया वही चक्रवर्ती मांधाता हुआ । अब समस्या थी कि बच्चे को दूध कौन पिलाये । रुदन करते हुए मांधाता से इंद्र ने कहा, 'बेटा मांधाता रो मत' और उसके मुंह में अपनी उँगली देदी ।[2] इसकी तुलना राठोडवंश री विगत के निम्नलिखित वर्णन से भली भांति हो सकता है :—

"रखेसरां जलरो कुंभ भरने रखेसर इन्द्रनो आवान जपने, मंत्र भणने कयो, इण कुम्भ माहेलो जल राणीनु सवारे पावसां, तिणसु पुत्र होसी । पछे रात पड़ी जलरो कुम्भ चोक मांहे मेल्यो छे ।......राजा ने अर्ध रात्रे त्रस लागी, सो राजा उठ ने देखे तो सारा सूता छे । राजा ने जगावणरो पण सो राजा ने उठ ने जल कुम्भ माहे मंत्र राख्यो छे सो जल राजा उठ ने भोले पीवो ने सोय रयो । परभात हुवो तरे रखेसरां कयो जलरो कुम्भ ल्यावो ज्यु रांणी ने जल पावां । तरे जलरो कुंभ लाया, सो मांहे जल नहीं । तरे रखेसर कयो कुंभ मांहेलो जल किणे पीयो । तरे राजा कयो मो नु राते तिस लागी सो सारा सूता छे नु माने पाणी पीणा में आइयो । तरे रिखेसरां कयो राजा थारे आसा रहसी ने पुत्र होसी । सो राजा थे अठे ही रहो । तरे मास १० पुरण हुआ । तरे राजारो त्रांसिसु राठो फाड़ ने बालक काढीयो ने पाटो बांध्यो । रखेसरां जाणीयो इण बालक ने चुंगावे कुण । तरे रखेसरां, ओ बालक इन्द्ररा मंत्रसु हुवो छे, सो इंद्ररो अंस छे , इंद्र ने सुंपो । तरे रखेसरां इंद्ररो आह्वान कीधो, तरे इंद्र आय ऊभो रयो । तरे रिखेसर कयो, इंद्रजी यो बालक थांरा मंत्र सुं हुवो छे, सो थांरो अंस छे, सो मोटो करो । तरे बालक ने इंद्र ले गयो ने बालकरे मुंडा

---

१. ९, ६, २५-३२. ।

२. तु०क० "ओ बालक इन्द्ररा मंत्रसु हुवो छे, सो इंद्ररो अंस छे, इंद्र ने सुंपो ।...... सो इंद्ररा अंगूठा मांहे अमी थो, तिण सु इन्द्र बालकनु मोटो कियो ।"
(राठोडां री वंशावली पृ० १७)

मांहे इंद्र आपरो अंगूठो दीयो। सो इंद्ररा अंगूठा मांहे अमी थो, तिणसुं इंद्र बालकनुं मोटो कियो।"

## वैदिक, पौराणिक तथा परवर्ती परम्परा

अतः वैदिक, पौराणिक तथा परवर्ती परम्परा में समान रूप से मांधाता युवनाश्व की कुक्षि अथवा राठ फाड़ कर जन्मता है और इस जन्म से इंद्र संबन्धित है। जिन ऋषियों की कृपा से यह होता है, उनका नाम पौराणिक परम्परा में नहीं मिलता, क्योंकि वहां यही उल्लेख है कि ऋषियों ने 'ऐन्द्री' यज्ञ किया, परन्तु परम्परा में ऋषि का नाम गौतम है और ऋग्वेद में जहां (४, १८, २) पार्श्व भाग से बच्चा निकलने का उल्लेख है उस सूक्त का ऋषि भी वामदेव गौतम है। परन्तु वैदिक परम्परा में स्वयं इंद्र को युवन् और अश्व कहा जाता है और एक व्याख्या के अनुसार माता के पार्श्वभाग से निकलने वाला स्वयं ऋषि अथवा इंद्र ही है।

## वैदिक आख्यान का अर्थ

इस प्रकार वैदिक आख्यान एक पहेली बन जाता है जिसको समझने के लिए इस आख्यान में प्रयुक्त प्रतीकवाद का संक्षिप्त निरूपण आवश्यक है। वेद में इन्द्र आत्मा के एक स्वरूप-विशेष का नाम है। वह अपने 'पर' रूप में सूक्ष्म और अश्वित होने से 'अश्व' तथा 'अवर' रूप में स्थूल तथा श्वित होने से श्वन् कहलाता है; प्रथम रूप में वह अविकारी होने से 'पलित' (वृद्ध) है, तो द्वितीय रूप में उसे परिवर्तनशील तथा विकारी होने से 'युवन्' कहा जाता है। मनोमय से लेकर अन्नमय तक युवा (अवर) इंद्र की नानारूप शक्ति-वृष्टि होती है, अतः इस रूप में वह 'वृषन्' भी कहा जाता है। विज्ञानमयकोश में इस युवन्, वृषन् अथवा श्वन् कहे जाने वाले अवर इंद्र की गर्भावस्था है; अतः इसे युवनाश्व कहा जाता है, क्योंकि यह अश्व (पर) होते हुए भी 'युवन्' (अवर) को बीजरूप में छिपाये हुये है। अतः इस युवनाश्व को ही युवन् (अवर) इंद्र का गर्भधारणकर्ता कहा जाता है; वस्तुतः (अवर) इंद्र का गर्भ ही चक्षु, श्रोत्रादि सभी इंद्रियदेवों का गर्भ है और यही गर्भ है आत्मा की उस शक्ति का जिसे 'वामदेव गौतम' कहा गया है। गर्भस्थ इंद्र (अवर), वामदेव गौतम तथा सभी देवों का जन्म मनोमय कोश में हो जाता है और यहाँ जन्म लेते ही इंद्र सब देवों का राजा बन जाता है, परंतु प्राणमय कोश तथा अन्नमय कोश का 'द्विविध राज्य' करने के लिए इंद्र के एक 'अंश' को पुनः जन्म लेना पड़ता है और इस

रूप में वह मान्धाता (मनस्तत्त्व को धारण करने वाला), अथवा 'मन्तुम' कहलाता है। इस द्विविध राज्य में उसका 'अभिसमारंभ रीढ़' (अपिकक्ष) के दोनों पार्श्ववर्ती तन्तुजालों के माध्यम से होता है जिसका सुन्दर चित्रण ऋ० १०, १३४ में निम्नलिखित रूप में मिलता है :—

अव स्वेदा इवाभितो विष्वक् पतन्तु दिद्यवः ।
दूर्वाया इव तन्तवो व्यस्मदेतु दुर्मतिः ॥
दीर्घं ह्यंकुशं यथा शक्ति विभर्षि मन्तुमः ।
पूर्वेण मघवन् पदाऽजो वयां यथा यमः ॥
नकिदेवा मिनीमसि नकिरा योपयामसि ।
पक्षेभिरपिकक्षेभिरत्राभिसंरभामहे ॥

"देदीप्यमान (दिद्यवः) स्वेदबिन्दुओं की भाँति और दूब के तंतुओं के समान वे (ज्ञानतंतु) चतुर्दिक् फैलें, जिससे हमसे दुर्मति दूर हो। मनोमय (मन्तुम) आत्मा दीर्घ अंकुश के समान शक्ति का भरण (क्षेपण) करता है और अज यम (विज्ञानमय का पूर्व्य आत्मा) अपने पूर्व पद से उस शक्ति की शाखाओं के समान उसे संगृहीत कर लेता है। न हम हिंसन करते हैं न विमोहन; हम मेरुदंड (अपिकक्ष) के पर्वों के पार्श्व-भागों (पक्षेभिः) द्वारा अभिसमारंभ करते हैं।"

इससे स्पष्ट है कि प्राणमय तथा अन्नमय का यह द्विविध राष्ट्र ही है जिसे इंद्र 'मम द्विताराष्ट्र क्षत्रियस्य' (४, ५२) कहता है; मानवशरीर का मेरुदण्ड ही इस राष्ट्र का 'वंश' (बाँस का स्तम्भ) है तथा दूसरे अर्थ में इसी से 'मांधाता' (इंद्र का अंशावतार) जन्म लेकर उक्त राष्ट्र का चक्रवर्ती सम्राट् बनता है। इंद्र का यह अंश है और इंद्र ही इसे अपना अमृत पिलाकर बड़ा करता है जिससे वह युवनाश्व (इंद्र) को चुनौती देने वाले 'महियासुर'[1] (महिषासुर) नामक राष्ट्रशत्रु का नाश करता है। आध्यात्मिक दृष्टि से वेद में यही वृत्रवध द्वारा देव-राष्ट्र की रक्षा है।

राष्ट्र-रक्षा के इस आध्यात्मिक कार्यकलाप की मुख्यजननी आत्मारूपी इंद्र की शक्ति है जो वह 'माया' है जिसके द्वारा इंद्र अनेकरूप (पुरुरूप) होकर विचरता है।[2] इसी के प्रादुर्भाव से आत्मा अश्व से युवनाश्व, वृषा, श्वा आदि बनता है और इसी से वह मांधाता अथवा 'मन्तुम' होकर उक्त द्विता-राष्ट्र का आधिपत्य करता है। यही इंद्र की माता है जिसके गर्भ में श्वित (प्रवृद्ध)

---

१. राठोडांरी वंशावली, पृ० १६

२. रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय ।
इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते युक्ता ह्यस्य हरयः शतादश ॥ ऋ० ६.४७.१८

होने पर वह मातरिश्वा (विज्ञानमय कोशस्थ) कहलाता है, और उससे पूर्व यही यमी है जिससे संयुक्त होकर वह स्वयं उसका जुड़वां भाई यम (सारे नानात्व की उपरामावस्था) हो जाता है। यही शक्ति अपने क्रिया-पक्ष में अग्नि-तत्त्व को, भावना-पक्ष में सोम-तत्त्व को और दोनों के संयुक्त रूप में सूर्य-तत्त्व को समाविष्ट किए हुए है; अतः इन तीनों तत्त्वों के संदर्भ में आत्मा-रूपी इन्द्र ही क्रमशः अग्नि, सोम तथा सूर्य कहा जाता है। यह शक्ति ही सत्य और ऋत के संदर्भ में जब इन्द्र (आत्मा) से संयुक्त मानी जाती है, तो वह (इन्द्र) क्रमशः मित्र तथा वरुण होता है—प्रथम रूप में वह प्रत्येक केन्द्र पर 'मित' (मा+क्त) होता है और दूसरे रूप में वह प्रत्येक केन्द्र से आवरण (वृधातस) करने वाला होता है; एक में वह ज्ञान एवं क्रिया (सूर्य और अग्नि) के संयोग से प्रकाशमय 'दिन' देता है, तो दूसरे में वह भावना एवं क्रिया (सोम और अग्नि) के संयोग से शांति एवं विश्राम की 'रात्रि' देता है। इस प्रकार आत्मा की शक्ति स्वयं नानारूप ग्रहण करके अपने शक्तिमान्, आत्मारूपी 'सत्' को अनेक देवों में रूपांतरित करती है:—

इंद्रमित्रं वरुणमग्निमहुरथो दिव्यः सुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सद् विप्रा बहुधा बदंत्यग्नि यमं मातरिश्वानमाहुः।
(ऋ० १, १६४.)

मानव-देहरूपी अयोध्या-नामक देवपुरी[१] में जो आठ चक्र माने गए हैं उनमें इंद्र (आत्मा) अपनी शक्ति के अग्नि-तत्त्व से युक्त होकर 'वासयिता' होने से अष्ट वसुओं का रूप धारण करता है। यही आठ वसु वस्तुतः शरीर रूपी राष्ट्र की सभी शक्तियों को अपने में केन्द्रीभूत किए हुए है और इन सब की 'संगमनी'[२] राष्ट्री आत्मा की वह महाशक्ति अदिति है जिससे जन्म लेने के कारण वैदिक देव आदित्य कहे जाते हैं। यही राष्ट्री राठोर-वंश की परम्परा में राठेसरी अथवा राष्ट्रेश्वरी देवी बन जाती हैं।

इस प्रसंग में, यह भी याद रखना समीचीन होगा कि वेदों में इंद्र का राष्ट्र से निकटतम सम्बन्ध हैं; राष्ट्र को धारण करते हुए ध्रुव रहने में इन्द्र से उपमा (ऋ० १०, १७३, २) दी जाती है, वह राष्ट्र को ध्रुव रख सकता है (ऋ० १०, १७१, १; १०, १७३, ५) और अभीवर्त हवि के द्वारा वह राष्ट्र को चारों ओर से सुरक्षित (१०, १७४, १) करता है। ऋग्वेद में इंद्र राष्ट्र का स्वामी

---

१. अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या (अ० वे०)
२. अहं राष्ट्री संगमनी वसूनाम् (ऋ० वे० १०, १२५, १)

है और अपने राष्ट्र के आधिपत्य में वरुण को साक्षी बना कर (१०, १२४, ५) क्षत्रिय के द्विता-राष्ट्र (द्विता राष्ट्रं क्षत्रियस्य ४, ४२, १) को चरितार्थ करता है। इंद्र महान् प्रजाओं (ऋ० १०, १३४, १; १०, १७१, १) का महान् सम्राट् है जिसे 'भद्रा जनित्री देवी' उत्पन्न करती है। यह देवी वही वाक्देवी है जिसे अन्यत्र (ऋ० ८, १००, १०; १०, १२५, ३) राष्ट्री कहा गया है और जो सभी को एकसूत्र में बाँधने वाली है।

अतः यह निष्कर्ष निकालना अनुचित न होगा कि जिस 'राष्ट्र' शब्द से ऋग्वेद में इंद्र सम्बन्ध रखता है उसी से किसी प्रकार राठोड़-वंश भी जुड़ा हुआ माना जाता था, और इंद्र के पार्श्व-भाग से जन्म लेने की बात कुछ विकृत रूप में राठोड़ की उत्पति-कथा में आकर मिल गई। वेद में राष्ट्र-शब्द की व्युत्पत्ति 'रा' धातु से हुई है जिसका अर्थ है 'देना'। अतः वैदिक राष्ट्र एक ऐसा समाज था जिसमें प्रत्येक अपनी-अपनी 'राति' (देन) देता था और जो राति नहीं देता था वह 'अराति' (दस्यु, चोर, आदि) मृत्युदंड का अधिकारी था। इस प्रकार के सामाजिक दर्शन को स्वीकार करने के कारण ही सम्भवतः प्राचीन भारत में राष्ट्र-नाम से विभिन्न प्रान्त माने गए। राष्ट्र-शब्द ही रट्ट अथवा राठ हो गया और आज भी राजस्थान के मारवाड़ प्रदेश में 'राठ' नामक एक क्षेत्र है जहां गायें 'राठी' नस्ल की कही जाती हैं। ग्रियर्सन के लिंग्विस्टिक सर्वे में पंजाब और राजस्थान के ऐसे पांच क्षेत्र हैं जिनकी बोलियों का नाम 'राठी'[1] है और वे परस्पर भिन्न हैं। उत्तर प्रदेश में कई प्राचीन गांवों के नाम अब भी 'राठ' हैं। महाभारत[2] में उल्लिखित 'आरट्ट' शब्द भी सम्भवतः किसी समय में वैदिक 'राष्ट्रों' का समूह रहा होगा, क्योंकि वहां स्पष्ट लिखा है कि आरट्ट-नाम में कई देशों (आरट्टनामतो देशाः) का समावेश होता था और वे सिन्धु से लेकर इरावती तक फैले हुए थे।

इसी प्रकार के राष्ट्रों का अस्तित्व समस्त देश में व्यापक रूप से पाया जाता है। राजस्थान के बीकानेर और आबू प्रदेश की राठी, अलवर जिले की राठ या राठी मेवाती, पंचमहल (गुजरात) की राठरी, रींवांकंथा की राठवी, बड़वानी (मध्य प्रदेश) की राठवी भीलाली, कोलांबा (बम्बई) तथा फिरोजपुर (पंजाब) की राठौरी, गढ़वाल और अलमोड़ा प्रदेश में प्रयुक्त राठी तथा राठवाली एवं हम्मीरपुर, जालौन में प्रयुक्त राठौरा, राठी या राठौरी आदि

---

१. ग्रियर्सन, जिल्द १ खण्ड १ पृ० ४८८
२. कर्ण पर्व, अ० ३७, ४३-५१

बोलियां[1] अब भी संकेत दे रही हैं कि किसी समय देश में राष्ट्र-नामक प्रशासनिक इकाई व्यापक रूप से फैली हुई थी। विभिन्न प्रदेशों की उक्त बोलियां नाम का साम्य रखते हुए भी आकार-प्रकार में परस्पर भिन्न हैं। इससे स्पष्ट है कि ये बोलियाँ किसी एक ही जाति अथवा नस्ल से सम्बन्धित होने के कारण इस नाम से नहीं पुकारी गईं, अपितु इसके नामकरण का आधार 'राष्ट्र' नामक प्रशासनिक इकाई थी। जैसा कि ऊपर कह चुके हैं, राष्ट्र-शब्द का ही रूपांतर लाट है; अतः लाट या लाटी अपभ्रंश; बरार की लाडी, सिंध की लाड़ी और बरार की लाड़ी बोली भी 'राष्ट्र'-प्रथा की सूचना[2] दे रही है। कोई आश्चर्य नहीं कि चीन के हैंगिअङ के उत्तर-पश्चिम में लगभग ५००० व्यक्तियों द्वारा प्रयुक्त लाति बोली[3] भी किसी प्रवासी भारतीय परिवार की भाषा होने से उक्त राष्ट्र-प्रथा से ही अपना नाम ग्रहण किये हो। तामिलनाड की सौराष्ट्री, काठियावाड़ की सोरठी बोली, महाराष्ट्री प्राकृत, महाराष्ट्री अपभ्रंश तथा सबसे अधिक आधुनिक मराठी का प्रसार भी उक्त राष्ट्र-प्रथा की घोषणा[4] कर रहा है। कुछ विद्वानों ने मराठी को पाली से विकसित हुआ माना है और कुछ लोग इसको मराठी क्षेत्र तक सीमित न मानकर पूरे राष्ट्र की राष्ट्रभाषा मानते है। अस्तु, यह तो निश्चित ही है कि महाराष्ट्री-नामकरण के पीछे उक्त 'राष्ट्र' शब्द ही है जो वैदिककाल से बराबर चला आ रहा है।

दक्षिण भारत के इतिहास से पता चलता है कि 'राष्ट्र' शब्द का प्रयोग उधर भी दूर-दूर तक और अतिप्राचीन काल से ही होता रहा है। आन्ध्र और तामिल प्रदेश में प्रचलित 'रेड्डी' शब्द जिन जातियों के लिए आज प्रयुक्त होता है वे परस्पर भिन्न हैं और संभवतः उनके नामकरण का आधार भी 'राष्ट्र' शब्द ही हो। इस आधार पर बर्नेल की भाँति 'रेड्डी' जाति को राठौरों की जाति का मानने की आवश्यकता नहीं रह जाती। गिरनार, धौली, शहबाजगढ़ी और मानसेरा में प्राप्त अशोक के अभिलेखों से जिन रिस्टिकों, रस्टिकों अथवा रट्ठकों का पता चलता है वे इसी प्रकार के 'राष्ट्र' से संबंधित होंगे जो भाषा-भेद से रिस्ट, तथा रट्ठ में रूपांतरित होगया[5] होगा। खारवेल के खंडगिरि

१. डा० भोलानाथ तिवारी, भाषा-विज्ञान-कोष, पृ० ५४५-५४६
२. वही; पृ० ५७५
३. वही; पृ० ५७४
४. वहीं, पृ० ५०५
५. तु० क० ओझा, 'जोधपुर राज्य का इतिहास' (१९३८), पृ० ८७; रेऊ, राष्ट्रकूटों (राठोड़ों) का इतिहास (१९३४), पृ० १-२; अल्तेकर, राष्ट्रकूटस एण्ड देयर टाइम्स, (१९३४) पृ० १९-२०; पिशेल, ग्रम्माटिक देर प्राकृत-स्प्राके, सेक्सन ३०४।

शिलालेख में जिन रठिकों का उल्लेख है वे भी इसी प्रकार के राष्ट्र अथवा 'रठ' से संबंधित[1] रहे होंगे और यही बात कर्णाटक प्रदेश में तृतीय शताब्दी (ईस्वी) के प्राप्त अभिलेख में उल्लिखित रठिकों के विषय में कहा जा सकती[2] है। डॉ० अल्तेकर[3] के मतानुसार, तृतीय शताब्दी से पूर्व भी कर्णाटक में राठियों का उल्लेख मिलता है; इससे स्पष्ट है कि उस समय वहाँ भी राष्ट्रों का अस्तित्व था। क० ऐ० ऐ० नीलकंठ शास्त्री[4] के मतानुसार तामिल प्रदेश में भी राष्ट्र नामक एक प्रशासनिक इकाई होती थी जो विषय नामक इकाई से बड़ी होती थी।

डॉ० का० प्र० जायसवाल ने राष्ट्र को जानपद के अर्थ में ग्रहण किया है (हिं० वो० पृ० २३६; २४५; २६०); उनका मत है कि ६०० ई० पू० से लेकर ६०० ई० तक जनपद, राष्ट्र और देश के पर्य्यायवाची शब्द थे। वस्तुतः राष्ट्र शब्द का एक ऐसा प्रयोग महाभारत में ही उपलब्ध हो जाता है। शान्ति-पर्व[5] (८५, ११-१२) में कहा गया है कि अष्ट मंत्रियों से जो मंत्र स्वीकृत हो जाय उसी को राजा राष्ट्र में भेजे और राष्ट्रीय को दिखलावे। इस राष्ट्र की तुलना ऋग्वेद के उस 'वृहद्राष्ट्र'[6] से की जा सकती है जिसके इन्द्र और वरुण दो 'महावसू' क्रमशः राष्ट्र के सम्राट् और स्वराट् कहे गये हैं। संभवतः महाभारतीय राष्ट्र के उक्त अष्ट-मंत्रियों को ही वैदिक साहित्य में अष्ट वसुओं की संज्ञा दी गई हो और सम्राट् तथा स्वराट् को अखिलराष्ट्रीय अधिकारी होने के कारण महावसू कहा जाता हो तथा वृहद्राष्ट्र के उन आठ खंडों के प्रतिनिधि अधिकारी होने के कारण उक्त आठ मंत्रियों में से प्रत्येक को केवल वसु की संज्ञा दी गई हो। वसुओं के अतिरिक्त, बहुत सम्भव है कि आदित्यों और मरुतों के नाम पर भी गणतंत्र हों। सूर्य, सोम एवं अग्नि के नाम पर भी विविध राज्यतंत्रों की स्थापना भी किसी समय थी जिसके फलस्वरूप ही इन देवों के आधार पर राजवंशों की परम्परा चली। उक्त सभी प्रकार के

---

१. अल्तेकर, राष्ट्रकूट्स एण्ड देयर टाइम्स, पृ० १९।
२. तु० क० वही पृ० ३०।
३. वही, पृ० ३२।
४. हिस्ट्री आव साउथ इंडिया (द्वि० सं०) पृ० १५९।
५. अष्टानां मन्त्रिणां मध्ये मन्त्रं राजोपधारयेत्।
ततः संप्रेपयेद्राष्ट्रे राष्ट्रीयाय च दर्शयेत्॥
६. ऋ० ७, ८४, २।

राज्यतंत्रों को समाविष्ट करने वाला जो महाराज्य था उसी का राजा सार्वभौम 'एकराट्' कहलाता था जो ऐन्द्रपद का अधिकारी माना जाता था।

उत्तरी भारत के आरट्ट (आराष्ट्र) की भाँति संभवतः दक्षिण में राष्ट्रों के समूह का बोध कभी 'महाराष्ट्र' अथवा राष्ट्रकूट शब्द से होता था और उनसे संबंधित प्रजाओं को संस्कृत में इन्हीं नामों से, तथा प्राकृत भाषाओं में क्रमशः महाराठी तथा रट्टे[1] या लट्टे[2] नाम से व्यक्त किया जाता था। गुजरात के लाट-क्षेत्र का नाम भी निस्संदेह उक्त लट्ट का रूपांतर है और सुराष्ट्र अथवा सौराष्ट्र नाम के समान इस बात का प्रमाण है कि भारतवर्ष के उस भाग में भी उक्त 'राष्ट्र' प्रथा का प्रचलन था। अतः कोई आश्चर्य नहीं कि अनेक राष्ट्रकूट और महाराष्ट्र राजाओं अथवा उनके वंशजों के उल्लेख अतिप्राचीन काल से ही आधुनिक गुजरात, महाराष्ट्र तथा कर्णाटक आदि क्षेत्रों में उपलब्ध हों और उनके संदर्भ में राठी, महाराठी, राठिक, राष्ट्रीय, राष्ट्रपति, राष्ट्रकूट आदि शब्द मिलें, परंतु, जैसा कि डा० अल्तेकर[3] ने कहा है, इन शब्दों का केवल राजनैतिक अथवा प्रशासनिक अभिप्राय ही था और इनसे किसी प्रकार की जाति अथवा नस्ल का बोध नहीं होता था। आंध्र[4] में पाये जाने वाले राष्ट्रकूटों के उल्लेख से वहाँ भी 'राष्ट्र' प्रथा का अस्तित्व स्वीकार किया जा सकता है, और वहाँ के आधुनिक रेड्डियों को भी उसी से संबंधित माना जा सकता है।

उपर्युक्त प्रमाणों के आधार पर यह स्वाभाविक निष्कर्ष निकलता है कि महाभारतकाल और अशोक के समय से लेकर मध्ययुग तक प्रदेशों, अधिकारियों, राजाओं, राजवंशों अथवा वर्गों के नाम से जो राष्ट्र-शब्द (अथवा उसका रूपांतर) जुड़ा हुआ मिलता है वह उसी राष्ट्र-प्रथा का ध्वंसावशेष है जो ऋग्वेद में इन्द्र के साथ संबंधित है। इसकी संपुष्टि इस बात से भी होती है कि उत्तरी भारत के शक्रतीर्थ के समान दक्षिण-भारत में भी इंद्रतीर्थ वर्तमान नागार्जुन-बाँध के आसपास था और इसी प्रकार इंद्र से संबंधित होने के कारण उस प्रदेश का नाम ऐन्द्र था जो बाद में आंध्र हो गया। दक्षिण के राष्ट्रकूटों और राजस्थान के राठौड़ों की वंशावलियों को देखने से पता चलता है कि वहाँ के राजाओं के नामों में इन्द्र अथवा मान्धाता, जो ऊपर वैदिक परम्परा के बताये गये हैं,

---

१. एपिग्राफिका इंडिका जि० ५, पृ० १६।
२. अल्तेकर, राष्ट्रकूट्स एण्ड देयर टाइम्स, पृ० ३२।
३. वही पृ० २४-२५।
४. वही, पृ० २५।

अत्यधिक लोकप्रिय रहे हैं। इसके साथ ही यह भी प्रमाणित होता है कि राठौड़ों, राष्ट्रकूटों, मरहठों अथवा रेड्डियों आदि की उत्पत्ति किसी व्यक्ति-विशेष की राठ, (रीढ) से न होकर वस्तुतः उस राष्ट्र-शब्द से हुई जो एक ओर तो राष्ट्र-नामक राजनीतिक इकाई का बोधक था और दूसरी ओर मानव-सामान्य की रीढ का द्योतक होने से पिण्डाण्ड के अंतर्गत उस आध्यात्मिक राष्ट्र का प्रतीक होगया; जिसका सम्राट् वैदिक साहित्य में आत्मा रूपी इंद्र माना गया। वैदिक परम्परा के अनुसार प्रजापति के तेज को ग्रहण करके ही इंद्र देवों का राजा बना और इस प्रकार इंद्र स्वयं प्रजापति या परमेश्वर का ही प्रतिनिधि माना गया। इसी अनुकरण पर प्राचीन भारत में पार्थिव राजा भी परमात्मा के प्रतिनिधि माने गये और इसी मान्यता का अद्यतन रूप राजस्थान के राजवंशों की परम्परा में अब तक सुरक्षित है जिसके अनुसार प्रत्येक वंश का राजा एकलिंग, व्रजनाथजी, गोविन्दजी आदि के प्रतिनिधि के स्वरूप में अपने को मानता है।

ऋग्वेद में प्रजापति के तेज से तेजस्वान् होकर इंद्र अनेक देवरूपी दीपों को दीप्ति प्रदान करता हुआ प्रतीत होता है। इसी के अनुकरण-स्वरूप अभी हाल तक दीपदान की वह प्रतीकात्मक प्रथा राजस्थान में सुरक्षित रही है जिसके अनुसार दीपावली के समय राज्य के सभी अधिकारी एकत्र होकर राजा की उस मशाल से अपनी मशाल जलाते थे जिसको राजा स्वयं अपने इष्टदेव की आरती से प्रज्वलित करता था। यह प्रथा राजस्थान के वर्तमान राजवंशों तक ही सीमित नहीं, अपितु उत्तरप्रदेश के कुछ पुराने उन राजपूत परिवारों में भी प्रचलित है जहां दीवाली के दिन सब से पहले 'बड़े घर' का मुखिया यज्ञ करके अपना दीपक जलाता है और उस दीपक से अन्य घरों के लोग अपने दीपक जला कर ले जाते हैं तथा फिर अपने घर की दीपमालिका सजाते हैं।

इस प्रसंग में यह भी उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद में इंद्र को जन्म देने वाली अथवा सभी वसुओं, आदित्यों, मरुतों आदि को एकसूत्र में बांधकर नियंत्रित करने वाली भद्रादेवी, राष्ट्री, अदिति, आदि नाम से जिस महाशक्ति का उल्लेख मिलता है वही भारतवर्ष के आधुनिक राजवंशों (जो मुख्यतः राजस्थान में ही रह गये हैं) की कुलदेवियों के रूप में अब भी पाई जाती हैं। ऋग्वेद की राष्ट्री तो राठौड़-वंश की उत्पत्ति-कथाओं से संबंधित राष्ट्रश्येना, राष्ट्रेश्वरी अथवा लालना आदि नामों में देखी जा सकती है। दुर्गा, चामुण्डा आदि पौराणिक नामों के साथ-साथ करणीदेवी, दाढदेवी, शिलादेवी, अम्बादेवी आदि नाम भी प्रचलित हैं। जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि निगम, आगम तथा पुराण में

देवी वस्तुतः वह महाशक्ति है जिसके अंतर्गत अग्नि तथा सोम-नामक दो तत्त्व संयुक्त होकर सूर्य-नामक तृतीय तत्त्व को जन्म देते हैं; अतः इसमें कोई आश्चर्य नहीं कि इस महाशक्ति को अपनी कुलदेवी मानने वाले राष्ट्रों में से विभिन्न राष्ट्र अपने को क्रमशः अग्नि, सोम और सूर्य के पुत्र कहने लगे और साथ ही यह तीनों प्रकार के लोग अपने को परमात्मा-नामक राजा के पुत्र मानने के कारण स्वयं को राजपुत्र भी कहने लगे। वस्तुतः यह राजपुत्र कोई नया शब्द नहीं है। क्योंकि संभवतः इन्हीं राजपुत्रों की आदिमाता होने के कारण ऋग्वेद की अदिति-नामक महाशक्ति को राजपुत्रा कहा गया है।

इस प्रकार यह देखने से स्पष्ट हो जाता है कि राठौड़ों ही की नहीं, अपितु सभी राजपूतों की उत्पत्ति के विषय में जो दन्तकथाएं चली आ रही हैं उनके पीछे एक दार्शनिक प्रतीकवाद है जो आधुनिक जातिप्रथा से ऊपर उठ कर भारतीय संस्कृति की उस ऊंचाई तक पहुँचता है जो वागम्भृणी सूक्त के शब्दों में 'राष्ट्र की समष्टिगत शक्ति है' और जिसके पुनरुद्धार से भारत-राष्ट्र को पुनः संगठित किया जा सकता है। इसका अभिप्राय यह है कि सूर्य, चन्द्र आदि पर आधारित वंशों की कल्पना वस्तुतः किसी मानववंश की द्योतक नहीं है। इसकी पुष्टि इस बात से होती है कि इन वंशों की सभी जातियां, सभी स्थानों पर एक गोत्र की नहीं है। उदाहरण के लिए राठौड़ों को ही ले सकते हैं। राठौड़ लोग गौतम और कश्यप-गोत्र के तो प्रायः मिलते हैं, परन्तु कहीं-कहीं भारद्वाज-गोत्र के भी सुने गए हैं। इन राठौड़ों का सम्बन्ध यदि दक्षिण के रेड्डियों अथवा उत्तरप्रदेश या राजस्थान् के राठियों से भी जोड़ा जाय, तब तो इन तीन गोत्रों से ही नहीं, अपितु राजपूत कही जाने वाली जातियों से भी बाहर जाना पड़ेगा।

अस्तु, जातिप्रथा के उत्पत्ति और विकास के विषय में मीमांसा करने के लिए यहां उपयुक्त स्थान नहीं है, परन्तु इतना कह देना अनुचित न होगा कि अब तक इस देश की जातिप्रथा के विषय में जो चर्चा हुई है उस पर इसी प्रकार से गहराई के साथ पुनर्विचार करने की आवश्यकता है। इसके बिना न तो जातिप्रथा को ही समझा जा सकता है और न इसको मिटाने में ही सफलता मिल सकती है। जातिप्रथा पर लिखने वाले यह मान कर चले हैं कि भारत-राष्ट्र कभी एक नहीं था और न कभी इसमें राष्ट्रीयता थी और न संभवतः इस महाद्वीपकल्प देश में राष्ट्रीयता सम्भव ही है। इस भ्रामक धारणा को लेकर चलने से ही जातिप्रथा को मिटाने के लिए जो प्रयत्न हुए वे स्वयं नई जातियों को बना गए। अतः प्रथम तो राष्ट्रीयता-विषयक भ्रान्ति को निवारण करने के

लिए, हमें यह याद रखना है कि "जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी" की घोषणा वाल्मीकि-रामायण में ही हो चुकी थी और ऋग्वेद से लेकर पुराणों तक निरन्तर इस देश के सभी निवासी (चाहे वह किसी नस्ल, वर्ण, धर्म, भाषा के हों) भारतीय सन्तति कहे जाते थे। आशा है, इस प्रकार की वंशावलियों का गम्भीर अध्ययन हमें इस तथ्य तक पहुँचाने में सहायक होगा।

माघ शुक्ला एकादशी सं० २०२४. —फतहसिंह

जोधपुर

# राठौड वंशरी विगत

प्रथम राठोड कहांणा तिणरी विगत । एक चन्द्रकला नगरी तिणरो राजा जवनसत । सो बडो धरमात्मा पिण राजारे पुत्र नहीं । राजा बूढ़ो हुवो । तरे राजा जवनसत राज छोड़ने तपोवन तपस्या करण वास्ते हालण लागो । तरे सुराजलोकां अरज कीनी, मैं अठे किण कने रहुं । पुत्र होय तो मांरी पालपोस करे, मैं रहने कासु करा । मैं राजरे साथे चालसां । तरे राजा राजलोक समेत तपस्यानु हालिया । तरे मारगमें हरद्वार आइ । तठे गौतम रखेसररो चेलो तपस्या करे छे । तिण राजा जवनसत पुछीयो, राजा थे राजलोक समेत कठे जावो छो । महाराज, तपोवन तपस्या करण जावां छां, ने राजलोकनु पुत्र होय तो घरे राखीजे, पुत्र बिना राजलोक किण कने रहे । तरे रखेसर बोलीयो, राजा थे तपोवन मती जावो । जो थे गरथ खरचसो तो पुत्ररो इलाज अठे ही करस्यां । तरे राजा कयो माहरे तो आहीज दरकार छे । पछे रखेसर राजा कनें हरद्वारजी मांहे जितरा रिखेसर सरब बताया । मनसा भोजन दीया । रखेसरां जलरो कुम्भ १ भरने रखेसर इन्द्ररो आवान जपने, मन्त्र भणने, कयो, इण कुम्भ माहेलो जल राणीनु सवारे पावसां, तिणसु पुत्र होसी । पछे रात पडी जलरो कुम्भ चोक मांहे मेल्यो छे ने रिखेसर ने राजारा खवास पासवान सगला चाकर सुता छे । राजाने अर्धरात्रे त्रस लागी सो राजा उठ ने देखे तो सारा सूता छे । राजाने जगावणरो पण छे सो राजा उठ ने जलकुंभ माहे मंत्र राख्यो छे सो जल राजा उठ ने भोले पीधो नें सोय रयो । परभात हुवो तरे रखेसरां कयो जलरो कुम्भ ल्यावो ज्यु राणीने जल पावां । तरे जलरो कुंभ लाया, सो मांहे जल नहीं । तरे रखेसर कयो कुंभ मांहेलो जल किणे पीयो । तरे राजा कयो मोनु राते तिस लागी सो सारा सूता छे ने मोनु पाणी पीणमें आइयो । तरे रिखेसरां कयो राजा थारे आसा रहसी ने पुत्र होसी । सो राजा थे अठे हीज रहो । तरे मास १० पुरण हुवा । तरे राजारो वांसेसु राठो फाड़ने बालक काढीयो ने पाटो बांध्यो । रखेसरां जाणीयो इण बालकने चुंगावे कुण । तरे रखेसरां

कयो, ओ बालक इंद्ररा मंत्रसु हुवो छे, सो इंद्ररो अंस छे, इंद्रने सुंपो। तरे रिखेसरां इंद्ररो आहवान कीधो तरे इंद्र आय ऊभो रयो। तरे रिखेसरां कयो, इंद्रजी यो बालक थांरा मंत्रसु हुवो छे, सो थांरो अंस छे, सो मोटो करो। तरे बालकने इंद्र ले गयो ने बालकरे मुंडा मांहे इंद्र आपरो अंगूठो दीयो। सो इंद्ररा अंगूठा मांहे अमी थो, तिणसु इंद्र बालकनु मोटो कीयो। राजारे मोरारो घाव साजो हुवो ने बालक मोटो हुवो। तरे इंद्र कनेसु लाय ने राजा जवनसतने सुंप्यो। राजा कुंवररो नाम मानधाता दीयो। राजा जवनसत पगे लाग ने घरे आया। राठो फाड ने बेटो हुवो तिणसु राठोड़ कहांणा। पछे राजा जवनसतरी देह छूटी तरे राजा मानधाता टीके बेठो, मेहपाठ नगर बसायो सो मेडतो कहीजे छे। मानधाता बडो राजा हुवो चकवे हुवो। तिणरा अदीठ चक्र बुहा छः खंडरो भुगता हुवो। तिणरो बेटो मचकुंद हुवो सो बडो राजा हुवो। तिण राजा मचकुंद देवतांरी भीड कराई। सरग मांहे जाय ने देवता उवारीयो ने राजा बाजी राखी। इंद्र बगेरे देवता सारांनु राजा मचकुंद भाई कीयो। राजा धरमातमा हुवो। इण तरे राठोड कहाणा।

हिमे राठोडांरी तेरे साख कहाणी तिणरी विगत।

अभेपुरा, राव अखेराज अभेपुर बसायो ,तिणसु अखेराजरा अभेपुरा कहांणा १। जेवंत राठोड,बागुलरा जेवंतरा केड़रा हुवा, तिके जेवंत कहाणा छे २। वागुला राठोड़, वागुलरा केड़रा वागुल कहीजे छे ३। करहा राठोड, करहेडो सेर बसायो तिणरा केड़रा करहा कहीजे छे ४। अहराव राठोड, अहोर सहर बसायो तिणरा केडरा अहराव कहांणा ५। जलखेडा, राजा जलवंत जलखेड नगर बसायो तिणरा केडरा जलखेडा कहीजे ६। कमधज नांवे तिको तेरे साखांरो तिलक तिणरा केडरा कमधज कहांणा ७। चंदेल, राजा चंदेल सहर बसायो तिणरा चंदेल कहीजे छे ८। सूर, राजा सूरपुर सहेर बसायो तिणरा केडरा तिके सूर कहीजे छे ९। धीर राठोड, धीरपुर सेहर बसायो तिके धीर कहीजे छे १०। कपालीया, राजा कपालदेव कपालपुर सहर बसायो तिणरा केड़रा कपालीया कहीजे छे ११। खेरादा, राजा खेर खेराबाद बसायो तिणरा केडरा खेरादा कहीजे छे १२। पारकरा, राजा अजेराय अजेपुर सहर बसायो तिणरा केडरा पारकरा कहीजे छे १३। तेरे साख इण तरे राठोड़ांरी कहाणी छे।

कवित—

अभेपुरा जेवंत सूर बागल नरेसर ।
अहरराव राठोड़ करत करहा दानेसुर ।
जलखेडीया कमधज सध चंदेल सोहु·········बारीया ।
बरे सुमत वोहत सूरमा अ·····लीखत पारक वीर कपालीया ।
खेरादा जेवंत घर धुंधमार धर संचरे ।
अे तेरे साख राठोरहर················ ॥ १ ॥

मारवाड़ मांहे राठोड़ आया तिणरी विगत ।

पीढी२५३ सीहाजी पेहली हुइ छे नें तठा पछे राठोड़ सीहाजी, कनोजरा वासी था सो श्रीद्वारकाजीरी जात बोली थी । सो जात्रारे बासते कनोजसु हालिया सो मारवाड़ देस मांहे गांव पाली कने उतरीया था । गांव खोड़ मांहे राजा महेश गेहलोत राज करे । पाली मांहे पलीबाल बिरामण बसे छे । सो किताराइक दिन पेलां राजा महेस पलीबालांरा सांसण खोस लीना था । सो बिरामणां मांहे जसोधर नामे बिरामण बड़ेरो थो, उण आलोच कीयो, आपां कोई राजवी सोधो । जिण समे एक धाभाई आय खबर दीनी, एक राठोड़ कनोजसु आयो छे । तद पुछीयो जसोधर कहे कठे ऊतरीयो छे । तरे जसोधर सारां भाइयांनि भेला कर ने कयो, पछेइ पुकारु जावो तो ओ तो सरदार छे नें ओ मोसर छे । तरे सारांही बीरामण भेला होय ने घोड़ा पेस ले नें सीहाजी कने गया ने आसीरबाद दीयो, घोड़ो पेस कियो । सीहेंजी बीरांमणानु आदर दीयो ने कयो, बिरामणां थे सारा भेला होय ने किण काम आया छो ? अब थारी हकीगत कहो । तरे जसोधर बांमण बोलियो, माहाराज मांरा सांसण राजा महेसदास गोहल खोस लीया छे तिणसु मे बोहत परेसान छां ने राज मोटा खत्री छो, गऊ ब्रांमणरा प्रतपालक छो, सो राज कने पुकारु आया छां । तरे सीहोजी दिलासा कीवी ने कयो, थांहरी भीड़ करसां । तरे सीहोजी पाली आय ऊतरीयो । पाली मांहे गुरांजी श्रीपुजजी श्रीजिणदत्तसूरजी रहता था । खरतर गछरा बड़ा तपसी था । लोकांमें बड़ी मानता थी । श्रीदेवीजीरो इष्ट थो । तिणां कनें सीहोजी पधारिया । गुरुजीने गुरां कर थापिया ने कयो, इण देस मांहे मांहरी जेत होसी तो मांहरापुत्र पोता मांहरी साखरा

होसी सो राजने गुरु कर मांनसी ने व्याहरो लाग, चवरीरो लागभाग, दीवो, जोड़ो १ खीरोदकरो, जाये परणीये गुरुजीने देसी । पाटवी होसी तिको देसी । पाटवी सांसण देसी । द्रव्यपूजा सिष्यादिकानु मांहरा पुत्र पोता राजनु धणी देसी । वचन कर, सीहोजी गुरांने संतोखीया । तरे गुरां श्रीदेवीजीरी आराधना कीवी, इन्द्रजीरो अजीत खडग मंगाय सीहोजीने बंधायो । गुरुजी कयो, थांहरे जेत होसी । तठा पछे खरतर गछरा बंसाबलीया ठेहरीया । पछे सीहोजी खोड ऊपरे असवार हुवा, गोहलांनु मारीया ने खोड लीनी ने बिरामण जसोधरनु ने आपरा काम-दार रजपूतनु जायगा सुंपने सीहोजी द्वारकाजीनु चढिया ने वीरमपुर, खोड, पाली, ऊपरे असवार राजथान कर ने हालीया । ने पाटण मांहे मूलराव सोलंखी आपरे थानक आय ने कुलदेवीरे धरणो बेठो थो ने माताजीसु अरज करे छे, लाखो फुलाणी मारो बाप मारीयो छे तिणरो वेर काढु । थे ऊपर हुकम करो । तरे श्रीदेवीजी मूलराजने परतख दरसण दीयो ने कयो, राठोड सीहो कनोजसु आवे छे सो श्रीद्वारकाजी जाय छे, उणरे हाथ लाखां फुलाणीरी मोत छे । तु उणने जाय मिल । इसी वात कुलदेवी मूलराय ने कही तरे मूलराय धरणांसु उठीयो । ने सीहोजी खोडरो काम करने चढीयो सो कित-रेक दिन पाटण जाय ऊतरीयो । तरे मूलरायने खबर हुईजे सीहोजी आया छे । सो मूलराय सीहाजीसु मिलणने तयार होय ने असवार हुवा ने तलाब ऊपर डेरा था, उठे आण मिलिया ने बात कीनी । तरे मूलराव नीसासो नांखीयो । तरे सीहोजी पूछीयो, मूलरावजी नीसासो क्यू नांखीयो? तरे मूलरावजी सारी हकीगत मांड ने कही, ने कयो माहरो वाप लाखा फुलांणी मारीयो छे ने हुं वेर ले सकुं नहीं । मारी राज मदत करो तो हुं वेर लेउं । तरे सीहोजी कयो, थारे लाखाजीसु कांसु सगाई छे । तरे मूलराव कहे मारो भाई राखावच छे उणरो लाखोजी मांमो छे । ने हुं चावडारो भाणेज छुं । मारी माय समांणी तरे लाखोजी आपरी वहन मारा वापने परणाइ थी । सो कितरायक दिन पछे लाखोजी सिन्धसु आय ने मारा वापने मारीयो, आपरी वहन सती कीनी ने मारो भाई राखावच लाखाजीरो भाणेज थो सो उणनु साथे लीनो, ने मोनु टीका दीधो, ने चावड़ांनु पाटण मांहसु काढ ने मोनु राज दीधो छे । सो अबे सारा रजपूत लोक मोने हसे छे ने कहे तोवते वेर लीयो जाय नहीं । अबे मारी राज मदत करसो तो हुं वेर लेसु । तरे सीहोजी कयो, थांरा भाई राखावचां खबर देवो, कहो आंपा बापरो वेर लेवां । तरे मूलराव

कयो, भलां, पिण राखायच लाखाजी कने छे। उठे नांनो मोटो हुवो है।उवांरो भाएेज छे। सो जाणू ं लाखांजीनु ं मारणरो मनसोवो कदे न दे। तरे सीहोजी कयो, बापरो बेटो सदावी होय छे ने मांमांरा भाएेज कदे होय नहीं। मैं श्रीद्वारकाजी जाय आवां छां। पाछा फिरता थांरी भीर करसां, थे तयारी राखजो। तरे मूलराव कयो, माहरी आप मदत करसो तो मारी बहेन राजने परणावसु ं। तरे सीहोजी कयो, लाखांने मारसां तो थारी बेहन परणीजणरो कीसो इचरज छे। लाखांने मारीयां दीससी, ओ मारो कोल छे। इण तरे कहने सीहोजी तो द्वारकाजीनु ं चालीया ने मूलराव आपरा भाइयांनु ं खबर दीनी, आपां लखांजीनु ं मारां, आपणा बापरो वेर लेवां, आपां सुपुत कहावां। तरे राखायच कहे, भली वात छे। लाखाजीनु भदरेसर गढ चिडा घाट कोट छडबडी असवारीसु ं लावु ं छु ं। थे सामांन साथे सावधान रहजो। आ बात राखायच ठेहराय गयो। पछे कितराइक दिनने राखायच हालीयो ने चडवडी असवारी लाखांजीनु ं भदरेसर गढ लायो। उण समे सीहोजी पिण जात्रा कर पाटण आय ऊतरीया था ने भदरेसरसु ं राखायच एक दिन, रात पोर एक गयां, लाखोजी दरबार बहारु मांहे गया। तरे राखायच घोडांरी पायगां मांहे जाय ने घोडा २ मोटा, एक तो नेंजा नांमे ने बीजो विजे नांमे थो, तिण माहेसु ं विजे नांमे घोडो लेने चढीयो।सो पाटए आय सारी हकीगत कही ने पछे चढीयो, सो घडी ४ पाछली रात थकां भदरेसर आय घोडांरी पायगा बांध राखायच ठिकाऐ जाय सुतो। ने लाखोजी पोह फाटीरा ऊठीयो। दांतण कर घोडांरी पायगा जाय घोडा पर हाथ फेरीयो। तरे घोडा विजे नामे थो उणरे गिरद राते लागी थी। तरे लखोजी कयो घोडो कुण खोलीयो। तरे सांहणी कयो राखायच फेरण ले गयो थो। तरे लाखोजी डेरा मांहसु ं आय ने राखायचने जगायो नें कयो, तोनु ं बाप याद आयो। तरे राखायच कयो, मांमाजीं दुरस्त फुरमावो छो। बातां होवे छै जितरे पाटण सारी तयारी थी ने राखायच खबर दे आयो थो सो महाराजसीहोजी सोलंखी मूलराव आया। लाखाजी दोला फिरीया। लाखा-जीसु ं रोलो कियो। तरे लाखाजीनु ं मार लिया। राखायच पिए सांमरे कांम ने बापरे वेर दोनां कांनी लडीयो ने काम आयो, उण वेढ मांहे इतरा काम आया तिणरो दुहो—

सोलंखी खट मध, सो पडे मांमा पचास।
चवीया गुणातालीस, चवड रहीया लाखा पास॥१॥

कवित—

तेरेसे एकम बरस,मास काती निरन्तर ।
पिता वेर छल मंड, सांम राखायच समहर ।
पडे सांमा से पांच, कमध सोलंखी सो खंत ।
चावडां गुणतालीस, रहे रिणवंध रिणवट ।
पतरे धमल मंगल लहे, सेल सिहां नामो सिरे ।
भदरेसर चिडीपाटको छपय चांदणेहाल राव लाखो मरे ॥१॥

लाखोजी तात जादम जाऊंचा भाटीयां सो मारीया । तरे मीहोजीनु बडो ब्रोल फाबीयो । भदरेसर गढरो लोक पाछो पाटण आयो । सो मूलराव सोढां बीचे ने सीम थी उणरे आपरे मांमा चावडो चीणराज नांम थो । उणरी बेटी सीहाजीनु परणाई । पछे पाटण परणीज ने सीहोजी हालीया सो भीनमाल कने आय डेरो कीयो । जठे चावडीनु सुपनो आयो, जे मारो पेट फाटो छे, आंतरा झाड झाड होय गई छे । सो उणहीज वेला सूपनारी हकीगत चावडी सीहोजीने कही । तरे सीहेजी सुण ने चावखां ३ चावडीने बाया । तिण फिकरसु चावडीने नीद नाई । रात पाछली थोडी सी थी, सो परभात हुवो । पछे सुपनारो विचार सीहोजी चावडीने कयो, थांरा पेटरा राठोड मारवाड मांहे इतरा होसी सो झाड झाड राठोड होसी । इण तरे कयो ने चावडीनु सीहेजी राजी कीधी । पछे उठासु कुच कीयो सो वीरमपुर आया । उणरो नाम महेवो छे । पछे मास ९ नवमे चावडीजीरे बेटो हुवो । नाम आस्थानजी दीयो, १ । तठा पछे सोनगजी हुवा, २ । पछे अजजी हुवा, ३ । पछे जांझणजी हुवा, ४ । भाणेज ४ चावडांरा हुवा ।

महेवे खेड़ था । तिणनु मार ने सारी धरती लीनी। राव सीहाजी रे बेटा ४ तिणरी विगत । ३ साखा छे, एक साख नहीं ।

१—आसथानजी पाटवी हुवा । मारवाड माहे महेवानु वीरमपुर कहीजे छे । उठासु ऊठीया सो पड़िहारां कनांसु मंडोवर लीनो········ ।

२—सोनगजी, सो इडर गढरा बीरामण पुकारु आया ने कयो मारी बेटीं भींल मांगे छे, जिणरी सहाय राज करो । सो उणांरी सहाय सोनगजी चढ़िया । सो उणांरी सहाय करी ।

३–अजजी, सो श्रीद्वारकाजी जात्रा जाता था सो उठे काबांनु मार संखोद्धाररो राज लीनो, सो बाढेल राठोड कहीजे छे ।
४–जांभणजी, तिणरी साख नहीं । अे ४ हुवा ।

१–आसथांनजी पाटवी हुआ तिणरे बेटा ८ हुआ तिणरी वीगत । १-धुहडजी पाटवी हुवा, तिके मंडोवर राज करे । ने पडियार थिरपाल बारोठीयो थो, उण गांव १ मंडोवररो मारीयो तिणरी वाहर धुहडजी चढीया सो उणरो गांव मारीयो, लूट कीधी । तरे रावजीरा चाकररे लूट मांहे करंडीयो हाथ लागो । सो करंडियो उठाय लीयो ने थिरपाल पडियाररा डूमने पकड ने करंडीयो उणरे माथे दीनो । कोस ५ आय ने खाणों–दाणों कीयो । पछे चढीयो सो उठासु करंडीयो उठायो । सो करंडीयो उठे नहीं । तितरे रावजीने खबर हुई । सो रावजी आया ने करंडीयारो ढकणो खोलियो । सो मांहे पडिहारांरी कुलदेवी श्रीनागणेचीजी मांहसु निसरिया ने एक बिरामण ऊभो थो सो तिणरे डील श्रीनागणेची माताजी आय ने धुहडजीने कयो, तु मानु कुलदेवी कर पूज, थांरी जेत होसी । तरे रावजी कयो, मारे कुलदेवी पंखणी छे । तरे नागणेचीजी कयो, मांहरे मूरत ऊपर मांड । तरे अरेध कर नागणेचीजीनु ल्यायो । उठे नगांणों गांव बसायो । नागणेचीजीरो देहरो करायो । मंडोवर कनारे छे । तिण समे देवडो डुंब बोलीयो, रावजी हुं पिण श्रीमाताजीरी लार आयो छुं । रावलो मोडणे लार छुं । रावजी कयो, तु माहरो डुम छे । श्रीदेवीजी डील आया था तिको सिवड प्रोहीत छे । उणने प्रोहीत थापीयो । श्रीनागणेची कुलदेवी, सिवड प्रोहित, देवडो डुम थापीया । बेटा ७, तिणरी वीगत–१ जोपसावजी, २ बहुपसावजी, ३ चांचणजी, ४ उहड, ५ खेमपसावजी, ६ जेतमालजी, ७ धांधलजी । तिणरे बेटा २ बुडो १, पाबु २ । तिके देवल चारणीरी गायां जीवडे खीची लीवी । तरे गांव खीचुंद कने बेढ हुई । तठे बुडोजी पाबुजी काम आया । पछे झरडे बेर लीनो ।

धुहडजीरे बेटा १० हुवा । तिणरा नाम–राव रायपालजी पाटवी १, मालोजी २, अतचकताजी ३, धाकबंगालजी ४, पीथडजी ५, वेगडजी ६, बीहडजी ७, कीरतपालजी ८, परबतजी ९, कटारमलजी १० ।

राव रायपालजीरे बेटा ११ हुवा- महेरेलणजी पाटवी १, कानडरायजी २,

कल्याणजी ३, लागो ४, खेमो ५, घांघजी ६, महेसजी ७, राणोजी ८, मोहण जी ९, तिणरा मोहणोत हुवा; सदो १०, सुजोजी ११, तिणरा केडरा सुडा।

राव मेहरेलणजीरो बेटो १ राव कानडजी। सु पाटवी हुवो, राज कीयां।

राव कनीरायजीरे बेटो १ राव जालणसी, पाटवी हुवो।

राय जालणसीरे बेटो १ राव छाडोजी, पाटवी हुवो।

राव छाडाजीरे बेटा ११ हुवा त्यांमे बेटा ७रो परवार छे, ४रांरो परवार नहीं। राव तीडोजी पाटवी। २ श्रीमलजी, ३ खोखर, तिणरा केडरा खांखर ४ बांनर, तिणरा केडरा वांनर, ५ लखमसी, ६ दुरपाल, ७ खीमसीजी, ८ कानडदेजी, ९ हांसोजी, १०जादव, ११ सांवल। अे ११ हुवा। राव तीडाजीरे बेटो १ हुवो ने तीडोजी राव ५ पाधोडीया तिणरी विगत—१ देवडो, २ बालीसो, ३ भाटी, ४ गोहल भीनमाल थो, ५ सोलंखी।

राव सलखोजी पाटवी हुवा।

सलखोजीरा बेटा ६ हुआ। राव वीरमजी पाटवी हुवा। एकण समे जोया कछसु घोड़ा दोडे लाया था। सु महेवे आय उतरीया। महेवा माहे राज मलीनाथजी करता था, सो मलीनाथजी जगमालजी चुकते वडीयो। जोयांनु मार ने घोड़ा उरा लेसां। तरे बीरमजीनु खवर हुई। तरे वीरमजी जोयांनु काढीया। तिण ऊपरे मलीनाथजी जगमालजी वीरमजीसु चुकते वडीयो। जोयानु तो इण काढीया छे। तरे बीरमजी धरती छांडी नें दला जोयारे गया। दले घणो आदर कीयो। वास ने गांव दीयो। हासलरी मढी थी तिण मांहसु वीरमजीनु हेसो कर दीयो। गांव दीया। पछे वीरमजी गांव पिण दबाया। मढीरो हासल सगलो उरो लीनो। तरे सारा जोयां भेला होय नें दले जोयाने कयो, राठोड घर माहे घालीयो छे, तिणा गांव लीना, हासल सगलो लीनो। तरे दले कयो, इण आपणो जीव बचायो छे, तिणासु यो करे सो सारा गुना माफ कीया। पिण वीरमजी दिन दिन धरती दबावतो जावे तो ही जोया गइ करे। पछे होलीरो दिन थो। दला जोयांरे ढोल वाजे छे। तरे वीरमजी कयो, ओ ढोल किणरो वाजे छे? तरे कयो, दला जोयारे वाजे छे। कयो, दलारो गांव कौस १२ छे। तरे वीरमजी कयो, बारे कोस ढोल सुणीजे छे। सो कांयरो ढोल छे? तरे कयो, फरासरो ढोल छे। तरे वीरमजी कयो, आपणे ही फरासरो ढोल करावो। तरे जोयांरी मसीत ऊपर फ़रास थो ऊ फ़रास जोयांरे पुजनीक छे। सो

